

वाला।

# श्री हरिश्चन्द्र कला

अथवा

गोलोकवासी भारतभूषण भारतेन्दु श्री हरिश्चन्द्र का जीवनसर्वस्व

## तृतीय भाग।



जिसमें

उक्त महामान्य सुप्रसिद्ध कविवर लिखित राजभक्ति-सूचक ग्रन्थों का संग्रह है।

हिन्दी भाषा के प्रेमी तथा रसिकजनों के मनोविलास के लिये श्री म० कु० बाबू रामदीन सिंह "क्षत्रिय—पत्रिका" सम्पादक ने संग्रह कर प्रकाशित किया।



पटना—"खड्गविलास" प्रेस बांकीपुर।
साहिबप्रसाद सिंह ने मुद्रित किया।
हरिश्चन्द्र संवत् ८ ] १९४९ [ सन १८९२ ईस्वी

दाम २) रुपये    डाकमहसूल ।)

# भूमिका ।



भारतेन्दु हरिश्चन्द्र जी के अमूल्य और अलभ्य नाटकीय तथा ऐतिहासिक रत्नों का उपहार प्रथम और द्वितीय भाग में सुजन रसिकों को समर्पित कर चुका हूं, सम्प्रति इस खण्ड में उन की अपूर्व राजभक्ति का स्वरूप दर्शन कराया जाता है। ग्रन्थकार के विषय में लोगों का चाहे जो विचार हो परन्तु वास्तव में वह अन्त करण से भारतीय गवर्मेण्ट के परम शुभचिन्तक भक्त थे। जब २ कोई हर्ष वा शोक का अवसर उपस्थित हुआ, माननीय ग्रन्थकार ने यथोचित रीति पर आन्तरिक आनन्द वा खेद सूचित किया, और सब से भारी बात तो यह थी कि जो कुछ वह करते थे श्रद्धासहित करते थे। चक्रवर्त्तिनी महारानी भारतेश्वरी के राजकुल तथा शासन विषय में बाबू हरिश्चन्द्र जी को कितना अनुराग था वह सहजही में इन ग्रन्थों के पढने से ज्ञात हो सकता है विशेष कहने की आवश्यकता नहीं, कहावत प्रसिद्ध है कि हाथ कंगन को आरसी क्या है।

प्रकाशक.

ग्रन्थसूची ।





# PREFATORY NOTE.

A special meeting of the Benares Institute was held on the 22nd September 1882 at 6 P M in the Town Hall to express our joy at the recent success of the Indian army in Egypt Almost all the Raises, Civil, Revenue, and Judicial officers, Pandits Professors, Members of Municipal and District committees and Scholars were present The Hall was full and many were obliged to hear the recital from the Veranda The Honorable Raja Sivaprasad C S I was unanimously voted to the chair

Babu Harischandra read an excellent poem in Hindi on the subject The opening stanzas of the poem explain the cause of India's unusual cheerfulness It is the signal success of the Indian army in Egypt A vivid constrast is drawn between the past and present conditions of India and the victory of the British nation in Egypt is described

The gentlemen present expressed their unqualified applause at the recital and the hall resounded with cheers The Honorable Raja Sivaprasad C S I then described the importance of Egypt as a high way to India and said that the British conquest has been extremely rapid He thanked Babu Harischandra for his excellent poem

Mr Bullock, the Collector warmly thanked Raja Sivaprasad and Babu Harischandra for sentiments of loyalty to the British Government, expressed by the people of Benares

H H The Maharaja of Benares was unavoidably detained at Ram Nagar on account of some religious ceremony but he has expressed his full sympathy with the object of the meeting

# ॥ विजयिनी विजय वैजयन्ती ॥

कहो कहा यह सुनि परयौ , जाको सबहि उछाह ।
हरखित आरज मात्र मे , जिय बढाइ अति चाह ॥ १ ॥
फरकि उठी सब की भुजा, , खरकि उठीं तरवार ।
क्यौ आपुहि ऊंचे भए , आर्य मौंछ के बार ॥ २ ॥
जे आरज गन आजु लौं , रहे नवाए माथ ।
तेहू सिर ऊंचो किए , क्यौ दिखात इक साथ ॥ ३ ॥
क्यौं पताका लहरन लगी , फहरन लगे निसान ।
क्यौ बाजन बजिबे लगे , घहरि घहरि इक तान ॥ ४ ॥
क्यौ दुंदुभि दकार सों , छायो पूरि अकास ।
क्यौ कम्पित करि पवन गति , छई नफीरी आस ॥ ५ ॥
ब्रिटिश सुशासित भूमि मैं , रन रस उमगे गात ।
सबै कहत जय आजु क्यौं , यह नहि जानी जात ॥ ६ ॥
छुटत तोप गम्भीर रव , वज्र नाद सम जोर ।
गिरि कम्पत थर थर खरे , सुनि धर धर धर सोर ॥ ७ ॥
विन्ध्य हिमालय नील गिरि , सिखरन चढ़े निसान ।
फहरत " फ्लग ब्रिटानिया " , कढ़ि कढ़ि मेघ समान ॥ ८ ॥
भटक भटक लौं आजु क्यौ , सगरो आरज देस ।
अति अनन्द मै भरि रह्यौ , मनु दुख को नहिं लेस ॥ ९ ॥
क्यौ अजीव भारत भयो , आजु सजीव लखात ।
क्यौ मसान भुव आजु बनि , रंग भूमि सरसात ॥ १० ॥
सहसन बरसन सों सुन्यौ , जो सपनहु नहि कान ।
सो जय भारत शब्द क्यौ , पूर्यो आजु जहान ॥ ११ ॥

शाखा ।

कहा तुम्हैं नहि खबर खबर जय की इत आई ।
जीति मिसर मैं शत्रु सैन सब दई भगाई ॥ १ ॥
तड़ित तार के द्वार मिल्यो सुभ समाचार यह ।
भारत सैना कियो घोर संग्राम मिस्र मह ॥ २ ॥

जैनरल मकफर्सन आदिक जे सैनापति गन ।
तिन लै भारत सैन कियो भारी अति ही रन ॥ ३ ॥
बोलि भारती सैन दयो आयसु उठि धाओ ।
अभिमानी अरबी बेगहि बेगहि गहि लाओ ॥ ४ ॥
सुनि के सब ही परम बीरता आजु दिखाई ।
शत्रु गनन सों सनमुख भारी करी लराई ॥ ५ ॥
छिन में शत्रु भगाइ गह्यो अरबी पासा कह ।
तीन सहस रन बीर करे बधुआ समर मह ॥ ६ ॥
भारज गन को नाम आजु सब ही रखि लीनो ।
पुनि भारत को सोस जगत मह उन्नत कीनो ॥ ७ ॥

आरम्भ ।

कित अरजुन कित भीम कित , करन नकुल सहदेव ।
कित बिराट अभिमन्यु कित , द्रुपद सम्ब नरदेव ॥
कित पुरु रघु अज यदु किते , परशुराम अभिराम ।
कित रावन सुग्रीव कित , हनूमान गुनधाम ॥
कित भीषम कित द्रोन कित , सात्यकि अति रनधीर ।
कित पोरस कित चन्द्र कित , पृथीराज हम्मीर ॥
कित सकारि बिक्रम किते , समर सिंह नरपाल ।
कित अन्तिम नर बीर , रन जीत सिंह भूपाल ॥
आहडु लखहि सब आइ निज , सन्तति को उत्साह ।
सजे साज रन को खरे , मरन हेत करि चाह ॥
स्वामि भक्ति किरतज्ञता , दरसावन हित आज ।
छाडि मान देखहि खरो , आरज बल समाज ॥
तुमरो कीरति कुल कथा , साची करिबे हेतु ।
लखहु लखहु नृप गन सबै , फहरावत जय केतु ॥
मेटहु जिय के सल्य सब , सफल करहु निज नैन ।
लखहु न अरबी सो लरन , ठाढो आरज सैन ॥

शाखा ।

सुनत बीर इक हद नर की सम्मुख धायो ।

श्वेत सिंह जिमि गुहा छाडि बाहर दरसायो ॥
सुभ्र मोछ फहरात सुजस की मनहु पताका ।
सेत केश सिर लसत मनहुं थिर भई बलाका ॥
अरुन बदन ढिग सेत केश सुन्दर दरसायो ।
बीर रसहि मनु घेरि रह्यौ रस सान्त सुहायो ॥
रवि ससिमिलि इक ठौर उदित सो कान्ति पसारे ।
पीन हृदय आजानु बाहु श्वेताम्बर धारे ॥
कटि पैं भाथा कान्ध धनुष कर मैं करवाला ।
परी पीठ पैं ढाल गुलाबी नैन विशाला ॥
सिंह ठवनि निरभय चितवनि चितवत समुहाई ।
तन दुति फैलो छुटत परत धरनी पर आई ॥
नभ मधि ठाढ़े होइ कही यह घन सम बानी ।
अति गभीर कछु करुना कछुक बीर रस सानी ॥

## कोरस ।

क्यों बहरावत झूठ मोहि , और बढ़ावत सोग ।
अब भारत में नाहिं वे , रहे बीर जे लोग ॥
जो भारत जग मे रह्यौ , सब सों उत्तम देस ।
ताही भारत में रह्यौ , अबनहि सुख को लेस ॥
याही भुव मैं होत है , हीरक आम कपास ।
इतही हिमगिरि गङ्गजल , काव्य गीत परकास ॥
याही भारत देस में , रहे कृष्ण मुनि व्यास ।
जिन के भारत गान सों , भारत बदन प्रकास ॥
जासु काव्य सों जगत मधि , ऊंचौं भारत सीस ।
जासु राज बल धर्म को , तृषा करहिं अवनीस ॥
सोई व्यास अरु राम के , बंस सबै सन्तान ।
अब लौ ये भारत भरे , नहि गुन रूप समान ॥
कोटिकोटि ऋषि पुन्य तन , कोटि कोटि नृप सूर ।
कोटिकोटि बुध मधुर कवि , मिले यहां की धूर ॥

## आरम्भ ।

हाय यहै भारत भुव भारी । सब ही विधि तें भई दुखारी ॥
रोम ग्रीस पुनि निज बल पायो । सब बिधि भारत दुखित बनायो ॥
अति निरबलो स्याम जापाना । हाय न भारत तिनहु समाना ॥
हाय रोम तू अति बड भागी । बरबर तोहि नास्यो जय लागी ॥
तोडे कीरति खम्भ अनेकन । ढाहे गढ बहु करि जय टेकन ॥
सबै चिन्ह तुव धूर मिलाए । मन्दिर महलनि तोरि गिराए ॥
कछु न बची तुव भूमि निसानी । सो बरु मेरे मन अति मानी ॥
पै भारत भुव जीतन हारे । थाप्यौ पद या सीस उघारे ॥
तोड्यो दुर्गन महल ढहायो । तिनही मैं निज गेह बनायो ॥
ते कलङ्क सब भारत केरे । ठाढे अजहू लखो घनेरे ॥
हाय पञ्चनद हा पानीपत । अजहु रहे तुम धरनि बिराजत ॥
हाय चितौर निलज तू भारी । अजहु खरो भारतहि मझारी ॥
जा दिन तुव अधिकार नसायो । ताही दिन किन धरनि समायो ॥
रह्यो कालक न भारत नामा । क्यों रे तू बारानसि धामा ॥
इन के भय कम्पत संसारा । सब जग इन को तेज पसारा ॥
इन के तनिकहि भौंह हिलाए । थर थर कम्पत नृप भय पाए ॥
इन के जय की उज्जल गाथा । गावत सब जग के कवि साथा ॥
भारत किरिन जगत उजियारा । भारत जीव जियत संसारा ॥
भारत भुजबल लहि जग रच्छित । भारत विद्या सों जग सिच्छित ॥
रहे जबै मनि क्रीट सुकुण्डल । रह्यो दण्ड जब प्रबल अखण्डल ॥
रह्यो रुधिर जब आरज सीसा । ज्वलित अनल समान अवनीसा ।
साहस बल इन सम कोउ नाहीं । तबै रह्यो महि मण्डल माहीं ॥
तब इनहीं को जगत बडाई । रही सबै जग कीरति छाई ॥
तितही अब ऐसो कोउ नाहीं । लरै छिनहु जो समर माहीं ॥
प्रगट बीरता देइ दिखाई । छन महं सिसरहि लेइ छुडाई ॥
निज भुज बल बिक्रम जग माडै । भारत जस ध्रुव अविचल गाडै ॥
यवन हृदय पबी पर बरबस । लिखै लोह लेखनि भारत जस ॥
पुनि भारत जस करि विस्तारा । मम मुख फेर करै उजियारा ॥

## गाथा ।

हाय ! सोई भारत भूमि भई सब भांति दुखारी ।
रह्यो न एकहु बीर सहसन कोस मंझारी ॥
होत सिंह को नाद जौन भारत बन माहीं ।
तह अब ससक सियार स्वान खर आदि लखाहीं ॥
जह भूमी उज्जैन अवध कनौज रहे वर ।
तह अब रोवत सिवा चहू दिसि लखियत खंडहर ॥
धन विद्या बल मान बीरता कीरति छाई ।
रही जहां तित केवल अब दीनता लखाई ॥

## कोरस ।

अरे बीर इक बेर उठहु सब फिर कित सोए ।
लेहु करन करवालन काढ़ि रन रङ्ग समोए ॥
चलहु बीर उठि तुरत सबै जय ध्वजहि उड़ाओ ।
लेहु म्यान सों खड्ग खींचि रन रंग जमाओ ॥
परिकर कटि कसि उठो धनुष पै धरि सर साधौ ।
सजो जुद्ध बानो सब ही रन कंकन बाधौ ॥
का अरबी की बेग कहा वाको बल भारी ।
सिंह जगे कहुं स्वान ठहरिहैं समर मझारी ॥
पद तल इन कह दलहु कीट तृन सरिस नीच चय ।
तनिकहु संक न करहु धर्म जित जय तित निश्चय ॥
जिन बिनही अपराध अनेकन कुल संहारे ।
दूत पादरी बनिक आदि बिन दोसहि मारे ॥
प्रथम जुद्ध परिहार कियो विश्वास दिवाई ।
पुनि धोखा दै एका एकी करी लराई ॥
इन कों तुरतहि हतो मिलैं रन कै घर मांहीं ।
इन छलियन सों पाप किये हू पुन्य सदाहीं ॥
उठहु बीर तरवार खींचि माडहु घन संगर ।
लोह लेखनी लिखहु आर्य बल जवन हृदय पर ॥
मारू बाजे बजे कहो धौंसा घहराहीं ।

उड़हि पताका सत्रु हृदय लखि लखि थहराही ॥
चारन बोलहि विजय सुजस बन्दी गुन गावैं ।
छुटहिं तोप घन घोर सबै बन्दूक चलावैं ॥
चमकहि असि भाले दमकहि ठनकहि तन बखतर ।
हींसहि हय झमकहि रथ गज चिक्करहि समर थर ॥
नासहु अरबी शत्रु गनन कहँ करि छन महँ छय ।
कहहु सबहि विजयिनी राज मह भारत की जय ॥

## आरम्भ ।

सुनत उठे सब बीर बर कर महँ धारि कृपान ।
कियो सबन मिलि जुद्ध हित धारि उमग पयान ॥
पहिरि सिरस्त्र कटि कसि सबै तौलत चले कृपान ।
लै बंदूक साधत चले अच्छ बीर बलवान ॥
निरभय पग आगहि परत मुख तें भाखत मार ।
चले बीर सब लरन हित मिसरिन सों इक बार ॥
चन्द्र सूर्य्य बंसी जिते प्रमर अनल चौहान ।
घोड़न चढ़ि आए सबै छत्री बीर सुजान ॥
सुमिरि सुमिरि छत्री सबै निज पुरुखन की बात ।
धाए ऐंठत मोछ निज उमगि बीर रस गात ॥
उमगि भारती सैन जब समुद सरिस घनघोर ।
तब मिसरी चीनी कहा का सैंधव की ओर ॥
बजी हटकि रन दुन्दुभी गरजे गहकि निसान ।
कंपे थर थर भूमि गिरि नदी नगर असमान ॥

## गाथा ।

दमामा नगाड़े बजाओ बजाओ । अरे राग मारू सुनाओ सुनाओ ॥
सबै फौज आगे बढ़ाओ बढ़ाओ । अरे जै पताका उड़ाओ उड़ाओ ॥
कहाँ वीर हो बेग धाओ सुधाओ । अरे वीरता को दिखाओ दिखाओ ॥
अरे म्यान सों शस्त्र खोलो सु खोलो । अरे मार मारो धरो मार बोलो ॥
अरे शत्रु को सीस काटो सु काटो । अरे कायरै दौरि डाटो सु डाटो ॥

निसाना सबै लै लगाओ लगाओ । अरे लै, बंदूकै चलाओ चलाओ ॥
सबै जुद्ध भारी मचाओ मचाओ । अरे शत्रु सेनै, भगाओ भगाओ ॥

कोरस ।

भगी शत्रु की सैन रह्यो कछु नाहिं ठिकाना ।
के जमपुर कै गिरि बन कंदुरन कियो पयाना ॥
सुख सों बस्यो स्वदेश प्रजा गन अति सुख पायो ।
ब्रिटिश क्रोध को फल सब काहु परतच्छ लखायो ॥
भयो समुद्रहि जिन ब्रिटानिया निज काटाचबल ।
जग मह जिन को निरभय बिचरत कठिन प्रबलदल ॥
जिन भारत मह आइ तोप बल दह्यौ बच्छ कह ।
अग्नि बान जय पत्र लिख्यौ जिन भारत अंग मह ॥
कठिन छत्रियन जीति लए जिन बहु गढ सहजहि ।
सिक्खन दीनी हार लियो मुलतान तनिक चहि ॥
तर्जनि अग्र हिलाइ लखनऊ छिन मह लीनो ।
तनिक दृष्टि की कोर सकल राजन बस कीनो ॥
कठिन सिपाही द्रोह अनल जा जल बल नासो ।
जिन भय सिर न हिलाइ सकत कहु भारत बासो ॥
जासु सैन बल देखि दुष्ट सहजहि जिय हार्यो ।
बरलिन सधिहि मानिकोऊ विधि मसयहि टार्यो ॥
सहजहि निज बस कीनो जिन मिस्र को टापू ।
छाड़ दियो सब नृप गन पै निज प्रबल प्रतापू ॥
काबुल अरु कन्धार कठिन मह हलचल पार्यो ।
शेर अली याकूब अयूबहि सहज उखार्यो ॥
खैबर दर्र अरगना कठिन गिरि सरित करारे ।
शत्रु हृदय सह तोडि तोड़ि रिजु कीन्हे सारे ॥
रूस रूस उर सूल दियो ईरान दबायो ।
ब्रिटिश सिंह को अटल तेज करि प्रगट दिखायो ॥
सिंह चिन्ह की धुजा चढी बाला हिसार पर ।
जय देवी विजयिनी सोर भो काबुल घर घर ॥

ताके आगे काहा मिसिर का बरनो को मल ।
इन सों अपराधु वैर किए पावे परतछ फल ॥
बज्यो हरिश डंका गहकि धुनि छाई चहु ओर ।
जयति राज राजेश्वरी कियो सबनि मिलि सोर ॥

इति



# ॥ भारतवीरत्व ॥

"अहो आज का सुनि परत भारत भूमि मझार ।
चहू ओर ते घोर धुनि कहा होत बहुबार ॥
ब्रटिश सुशासित भूमि मैं रंग रस उमगो गात ।
सबै कहत जय आज क्यों यह नहि जान्यो जात ॥

शाखा ।

जितन हेतु अफगान चढत भारत महरानी ।
सुनहु न गगनहि भेदि होत जैजै धुनि बानी ॥
जै जै जै विजयिनी जयति भारत सुख दानी ।
जै राजा गन मुकुटमनी धन बल गुन खानी ॥
सोई ब्रटिश अधीश चढत अफगान जुध हित ।
देखहु उमग्यो सैन समुद उमड्यो सब जित तित ॥

पूरनकोस ।

अरे ताल दै लै बढाओ बढाओ । सबै छाड़ कै राग मारू सुनाओ ॥

आरम्भ ।

"कहा सबै राजा कुवर और अमीर नवाब ।
कहौ आज मिलि सैन में हाजिर होहु सिताब ॥
धाओ धाओ वेग सब" पकरि पकरि तरवार ।
लरन हेतु निज सत्रु सों चलहु सिन्धु के पार ॥
चढि तुरङ्ग नव चलहु सब निज पति पाछे लागि ।
"उडुपति सग उडगन सरिस रूप सुख सोभा पागि" ॥
याद करहु निज वीरता सुमिरहु कुल मरजाद ।
रन कङ्कन कर बाधि कै लरहु सुभट रन स्वाद ॥
यज्यो वृटिश डङ्का सबै गह गह गरजि निसान ।
कंपे थर थर भूमि गिरि नदी नगर असमान ॥

शाखा ।

"राज सिंह छूटे सबै करि निज देश उजार ।
लरन हेत अफगान सौं धाए बांधि कतार ॥

## पूर्वकीरस ।

सुन्दर सैना सिबिर सजायो । मनहु वीर रस सदन सुहायो ॥
छुटत तोप चहु दिसि अति जङ्गी । रूप धरे मनु अनल फिरङ्गी ॥

कहा कोई ऐसो इतेना दिखावै । अबै भूमि के जो कलंकै मिटावै ॥
चलै संग मै जुद्ध को स्वाद चाखै । अबौ देस की लाज को लाइ राखै ॥
कहा हाय ते बीर भारी नसाए । किते दर्प ते हाय मेरे बिलाए ।
रहे बीर जे सूरमा पूर भारे । भए हाय तेइ अबै कूर कारे ॥

तब इन ही को जगत बड़ाई । रही सबै जग कीरति छाई ॥
तिन ही अब ऐसे कोउ नाही । लरै छिनहु जो समर माही ॥
प्रगट बीरता देहि दिखाई । छन महं काबुल लेइ छुड़ाई ॥
रूस हृदय धंसो पर बरबस । लिखे लोह लेखनि भारत जस ॥

## आरम्भ ।

परिकर कटि कसि उठी धनुष पै धरि सर साधी ।
केसरिया बानो सजि कर रन कंकन बांधी ॥
जासु राज सुख बस्यो सदा भारत भय त्यागी ।
जासु बुद्धि नित प्रजा पुञ्ज रञ्जन मह पागी ॥
जो न प्रजा तिय दिखि सपनहू चित्त चलावैं ।
जौन प्रजा के धर्महि हठ करि कबहु नसावैं ॥
बांधि सेतु जिन सुगम किए दुस्तर नद नारे ।
रचा सड़क बेधड़क पथिक हित सुख बिस्तारे ॥
ग्राम ग्राम प्रति प्रबल पाहरू दिए बिठाई ।
जिन के भय सों चोर बृन्द सब रहे दुराई ॥
नृप कुल दत्तक प्रथा कृपा करि निज थिर राखी ।
भूमि कोष को लोभ तज्यो जिन जग करि साखी ॥
करि बारह कानून अनेकन कुमहि बचायो ।
बिद्या दान महान नगर प्रति नगर चलायो ॥
सब ही बिधि हित कियो बिबिध बिधि नीति सिखाई ।
अभय बांह को छांह सबहि सुख दियो सोभाई ॥

जिन के राज अनेक भांति सुख किए सदांहीं ।
समर भूमि तिनसों छिपनो कछु उत्तम नाहीं ॥
जिन अधनन तुम धरम नारि धन तीनहु लीनो ।
तीनहू के हित आरज गन निज असु तजि दीनो ॥
मान सिंह बङ्गाल लरे परताप सिंह संग ।
राम सिंह आसाम विजय किय जिय उछाह रंग ॥
छत्रसाल हाडा जूझ्यौ दारा हित भारी ।
नृप भगवान सुदास करो सेना रखवारी ॥
तौ इन के हित क्यों न उठहि सब बीर बहादुर ।
पकरि पकरि तरवार लरहि बनि युद्ध चक्राधुर ॥

साखा ।

सुनत उठे सब बीर बर कर मह धारि कृपान ।
सजि सजि सहित उमङ्ग किय पैसावरहि पयान ॥
चलो सैन भूपाल की बेगम प्रेषित धाइ ।
अलवर सों बहु ऊंट चढि चले बीर चित चाइ ॥
सैन सस्त्र धन कोष सब अर्पन कियो निजाम ।
दियो बहावलपूर पति सैन सहित निज धाम ॥
बीस सहस्र सिपाह दिय जम्बू पति सह चाह ।
सैन सहित रनहित चल्यो आपुहि नाभा नाह ॥
मण्डी ;झींद सुकेत पटियाला अम्बाधीस ।
टौंक बैन्धिया बहुरि करपूरथला अवनीस ॥
जोधपुराधिप अनुज पुनि टौंक चचा सह साज ।
नाहन मालारकोटला फरिद कोट के राज ॥
साजि साजि निज सैन सब जिय में भरे उछाह ।
उठि के रनहित चलत भे भारत के नरनाह ॥
'डिसलायाल' हिदुन कहत कहा मूढ ते लोग ।
द्दग भर निरखहि आज ते राजभक्ति सञ्जोग ॥
निरभय पग आगेहि परत सुख तें भाखत मार ।
चले बीर सब लरन हित पच्छिम दिसि इकबार ॥

## पूर्ण कोरस ।

दोहा—छूटी तोप फहरी धुजा , गरजे गहकि निसान ।
भुवमण्डल घमासान भयो , भारत सैन पयान ॥

इति ।

---

# भारतभिक्षा ।

अहो आज का सुनि परत भारत भूमि मझार ।
चहूँ ओर आनन्द धुनि बाढ़ा होत बहुबार ॥
बृटिश सुशासित भूमि मैं आनन्द उमगे गात ।
सबै चहत जय आज क्यों यह नहिं जान्यो जात ॥
बृटिन राज चिन्हन सजी नगरन अटा अटारि ।
धुजा पताका फरहरहिं सहसन आज सवारि ॥
गङ्ग जमुन गोदावरी पथ ह्वै ह्वै बहु जान ।
क्यों सब धावत हैं सजी देव बिमान समान ।
घर बाहर इत उत सबै सजि बसन मनि साज ।
चातिक मोर चकोर-से अरे भरे क्यों आज ॥

## भाखा ।

गावत भारत आज कुमार बृटिनहिं सुखदानी ।
सुनहु न गगनहिं भेदि होत जैजै धुनि बानी ॥
जै जै जै बिजयिनी जयति भारत महरानी ।
जै राजा गन मुकुटमनी धन बल गुन खानि ॥
जाकी कृपा कटाच्छ चहत सिगरे राजा गन ।
जा पद भारत भुवन लुठत बस ह्वै कंपत मन ॥
आवत सोई बृटिन कुमार जल पथ सुनि एहि छन ।
ठाढ़ो भारत मग मैं निरखन प्रेम पुलक तन ॥

## पूर्न कोरस ।

मृदङ्गादि बाजे बजाओ बजाओ । सितारादि यन्त्रै सुनाओ सुनाओ ॥
अरे तालदै लै बढ़ाओ बढ़ाओ । बधाई सबै धाइ [illegible] जगाओ ॥
कहा है रबाबी मृदङ्गी सितारी । कहा हैं गवैये कहा नृत्यकारी ॥
कहा आज सोलावकस बाजपेई । कहा आज हैं [illegible] गुसाईं ॥
कहाँ भाट नाटकपती स्वांगधारी । कहा [illegible] करैं मद तयारी ॥
कहो रागिनी आज भारी जमावैं । मिलै [illegible] सु गावैं बजावैं ॥

कहा भाड कत्थक छिपे हे बुलाओ । मुबारक कहाओ बधाई गवाओ
कहा हैं सबै सुन्दरी बार नारी । कहो पेसवाजै सजै आज भारी
लगै टुनमुन आज अवाज प्यारी । सरङ्गी बजै राग रङ्गी सवारी
छिडै भैरवी सारगी सिन्धु काफी । जमै जोगिया पूरीया श्री धनाश्री
रहै कान्हरा देश सोरठ बिहागा । कलिंगा किदारा परज आदि रागा
मिले तान लै राग रंगै जमाओ । मिलै मान संगीत भावै दिखाओ
रहै लाग डाटौ डरप तिर्प संगा । रहै तत्थई तत्थई नृत्य रंगा
दिखाओ हमारे कला आज धाए । बडे भाग सों पाहुने गेह आए ।

## आरम्भ ।

कहा सबै राना कुवर और अमीर नवाब ।
गाजराज दरबार में हाजिर होहु सिताब ॥
सिरन झुकाइ सलाम करि मुजरा करहु जुहारि ।
जटितहु जूतन त्यागि कै स्वच्छ बूट पगधारि ॥
जानु सुपानि नवाइ कै पद पैं धरि उसनीस ।
चूमि चूमि बर अभय प्रद कर जुग नावहु सीस ॥
परम मोच्छ फल राज पद परसन जीवन माहि ।
बूटन देवता राजसुत पद परसहु चित चाहि ॥
कित हुलकर कित सेन्धिया कित बेगम भूपाल ।
कित काशीपति कित रहे सिक्खराज पटियाल ।
कित लायक ईजानगर मानी नृप मेवार ॥
किते जोधपुर जैपुरी तायकोर कछार ।
जाट भरतपुर धोलपुर राना कित तुम जाम ॥
कित मुहम्मदिन के पती दच्छिण राज निजाम ।
धाओ धाओ बेग सब पहिरि पहिरि पौसाक ॥
पगरी मोतीमाल गल साजि साजि इक ताक ।
गने बांधि इस्टार सब जटित हीर मनि कोर ।
धावहु धावहु दौरि कै कलकत्ता की ओर ॥
चढि तुरग बग्गीन पर धावहु पाछे लागि ।
उड्पति सग उडग सरिस नृप सुख सोभा पागि ॥
राण भेंट समहो करो अहो अमीर नवाब ।

हाज़िर ह्वै झुकि झुकि करौ सबै सलाम अदाब ॥

### गाथा ।

राज सिंह छूटे सबै करि निज देश उधार ।
सेवन हित नृप वर कुमर धाये बांधि कतार ॥
सजि अफ़गानिस्तान कों धाये पुष्ट पठान ।
हिमगिरि को ह्वै पीठ किय काश्मीरेस पयान ॥
नाभा पटियाला अमृत-सर जम्मु अस्थान ।
कच्छ सिंधु गुजरात मेवाड़ राजपुतान ॥
कोल्हापुर हैदराबाद काशी अरु इन्दौर ।
धाए नृप इक साथ सब करि सूनो निज ठौर ॥
भरि कुल दीपक राज सुत धाये भूप पतङ्ग ।
रुके न गिरिवर नगर नद समुद जमुन अरु गङ्ग ॥
जहां पण्डु जिन हस्तिनापुर मधि कीनी जाग ।
राजसूय साचो लखे वृटिश रचित सब भाग ॥

### पूर्ण कौरस ।

अति सुन्दर मोहनो सजायो । आज कलकत्ता नगर सुहायो ॥
द्वार द्वार पर वन्दन माला । रंग रंग बसन फूल दल जाला ॥
कदली खम्भ पात थरहरहीं । पट भय हिलि २ मनु सगहरहीं ॥
फर फर फहरत धुजा पताका । चम चम चमकत कलस बलाका ॥
अटा अटारी बाहर भीतर । छज्जे छाजन गोख झरोखन ॥
दीपन्हि दीपक परत लखाई । मनु नभसे तारावलि आई ॥
दिगकी रविप्रकाशअरुविजली लसित । मनहु हीर गिरि खण्डन सज्जित ॥
छुटत अतसबाजी रंग रंगी । गगन प्रकट मनु अनल फिरंगी ॥
नय तारे प्रगटहि नसि जाहीं । उड़त बान इमि गगन लखाहीं ॥
गजसितारनि की छबि भारी । नभ मनु तेजोमय फुलवारी ॥
धन कलकत्ता कन्नि रजधानी । जेहि लखिके सुरपुरी लजानी ॥
चलत कुमर चढ़ि चपल तुरंगनि । संग सोभित दल बल चतुरंगनि ॥
नृप गन धावत पाछे पाछे । अश्व चढ़े मनि काछे आछे ॥
ताजन पर कलगी थर हरई । नृपगन दल दल सोभा करई ॥

घनहि नगर दरसन हित धाई। झमक झमक बाजनी बजाई॥
बजत वृटिस भेरी घहराई। कादर मन सुनि सुनि थहराई॥
रूल बृटानिय रूल दि वेवस। ताल तरङ्ग बजत अति रंग रस॥

## आरम्भ।

उठहु उठहु भारत जननि नेह सुधर भरि गोद।
आज जगी तुव भाग फिर मानहु मन अति मोद॥
करि आदर मृदु वेन कहि बहु बिधि देहु असीस।
चिरदिन सों सिसु सुख लह्यो नहि तुम सोइ असीस॥
सेज छाडि माता उठहु उदित अरुन तुव देस।
मिटे अमङ्गल तिमिर सब राजकुमार प्रवेस॥
माति रोओ रोओ न तुम जानो व्याकुल होय।
उठहु उठहु धीरज धरहु लेहु कुअर सुख जोय॥
तुम दुखिया बहु दिनन सों सदा अन्य आधीन।
सदा और के आसरे रह्यो दीन मन खीन॥
तुम अबला इत भागिनी सदा अनाथ दयाल।
जोग भजन भूलो रहत सुधि जिय की बाल॥
सो दुख तुमरो देखि मह रानी करुना धारि।
निज प्रानोपम पुत्र तुव ढिग पठयो सनुहारि॥
रिपु पद के बहु चिन्ह सब कुअरहि देहु गिनाय।
काढ करेजो आपनो देहु न सुतहि दिखाय॥
सदा अनादर जो सह्यो सह्यो कठिन रिपु लात।
सो छत देहु दिखाय अब करहु कुअर सों बात॥
उठहु फेर भारत जननि है प्रसन्न इक बार।
लेहु गोद करि नृप कुअर भयो प्रात उजियार॥

## आरम्भ।

सुनत सेज तजि भारत माई। उठी तुरन्तहि जिय अकुलाई॥
निबिड केश दोउ कर निरुआरी। पीत बदन की कान्ति पसारी॥
भरे नैन असुअन जल धारा। लै उसास यह वचन उचारा॥
क्यों आवत इत नृपति कुमारा। भारत में छायो अंधिआरा॥

कहा यहां अब लखिबे जोगू । अब नाहिन इत वे सब लोगू ॥
जिन के भय कंपत संसारा । सब जग जिन को तेज पसारा ॥
रहे शास्त्र की जब आलोचन । रहे सबे जब इत षट दरशन ॥
भारत विधि विद्या बहु जोगू । नहि अब इत केवल है सोगू ॥
सो अमूल्य अब लोग इतै नहि । कहा कुअर लखिहैं भारत महि ॥
रहे जबै मनि कीट सुकुण्डल । रह्यो दण्ड जब प्रबल अखण्डल ॥
रह्यो रुधिर जब आरज सीसा । ज्वलित अनल समान अवनीसा ॥
साहस बल इन सम कोउ नाहीं । जबै रह्यो महि मण्डल माहीं ॥
जब मोहि ये कहि जननि पुकारें । दशहू दिशि धुनि गरजन पारें ॥
तब मैं रही जगत की माता । अब मेरी जग मैं कह बाता ॥
लखिहै का कुमार अब आई । गोद बैठि हंसिहैं इत आई ॥
जब पुकारिहैं कहि मोहि माता । आनन्द सों भरिहै सब गाता ॥
युरपअमरिका इहिहि सिहाहीं । भारत भाग सरिस कोउ नाहीं ॥
पूर्व रह्यो मम रोम पिआरो । मरि कै बांचि उठो फिरि बारो ॥
योंसहु पुनि निज आनन पायो । हाय अकेली हमहि बनायो ॥
भग्न दण्ड कंपति कर धारी । कब लौं ठाढी रहौं दुखारी ॥
भग्न सकल भूषन तन माली । हाय जननि कहवे की लाजी ॥
मेरे भाग्य जीवन हारे । थाम्यो पद मम सीस उघारे ॥

आरम्भ ।

मुनि बोलो भारत जननि आये कहा कुमार ।
आये किन आओ निकट पुत्र जननि अकवार ॥
रहत निरन्तर अन्तरहि कठिन पराजय पीर ।
आवो सुत मम हृदय लगि सीतल करहु सरीर ॥

लेहु माय कहि मोहि पुकारी । सोइ भावन जिमि निज महतारी ।
सत सबत लौं रह्यो अधूरो । करो न आज माय सोइ पूरो ॥
अतिहि अकिंचन भारत वासा । अतिहि छीन हिन्दुन की आसा ॥
भूलि बृटिसबल धारि सनेहू । भारत सुतन गोद करि लेहू ॥

याहि छमा इन्है मति तुच्छ करो । नहि कीटहु तुच्छ विचार धरो ॥
इन्हहू पाइ जीवन देह दया । इनहू कह प्रान सनेह मया ॥

इनहू कहँ लाज दया ममता । इनहू कहँ क्रोध सुधा समता
इनहू तन शोणित हाड तुचा । इनहू कहँ चाखिर ईश रचा

---

कबहु कबहु अबहू सोइ उदय होत चित आस ।
इनसों कबहु न कुअर तुम कबहू होय उदास ॥
सोई परम पवित्र भुव आये अहो कुमार ।
ताहि न समझहु तुच्छ तुम सो सम्बन्ध विचार ॥
पालत पच्छिहु जो कुअर करि पिंजरन मुह बन्द ।
ताहु कहँ सुख देत नर जामें रहैं अनन्द ॥
सोई सुख लहि घरहु मे गावत विविध विहग ।
जतनहि सो बस होत है बन के मत्त मतग ॥
कोकिल स्वर सब जग सुखी बायस शब्द उदास ।
यह जग सों कह देत है वह या लेत निवास ॥
केवल यह भाखै मधुर वह कठोर रव नित्त ।
तासों जग चाहै सबै मधुर सरल बस चित्त ॥

हम तुव जननी को निज दासी । दासी सुत मम भूमि निवासी ॥
तिन को सब दुख कुअर छुड़ावो । दासी को सब आस पुरावो ॥
मेटहु भय कर अभय दिखाई । हरहु विपति वच मधुर सुनाई ॥
बृटिस सिंह के बदन कराला । लखि न सकत भय भीत भुआला ॥
फाटत हिय जिय थर थर कापत । तेज देखि कै दृग जुग झपत ॥
कहि न सकत मन को दुख भारी । झरत नयन जुग अविरल वारी ॥
सौदागर मेलुवा जहाजी । गोरा धरमपती जग काजी ॥
सबहि राज सम पूजन करही । सब को मुख देखतही डरही ॥
तेज चण्ड सो हरहु कुमारा । पोंछहु मम दुख को जल धारा ॥
लै भारतवासी मम सुत ढिग । बैठहु छिनक लखहु छबि भरि दृग ॥
लखहु लखहु सुत आनन्द भारी । कैसी छायो भुवन मझारी ॥
तुमहि देखि सब पुलकित गाता । गदगद गल कहि सकहि न बाता ॥
कहहि धन्य यह रैन धन्य दिन । धन धन घरी आज धन पल छिन ॥
प्रेम अश्रु जल सबहि नैन ते । जियहु कुअर सब कहहि बैन ते ॥
फिरहु कुअर जब जननी पासा । कहियो पूरहि मम मन आसा ॥

मिथ्या नहिं कछु याकी साही । राजभक्त भारत सम नाहीं ॥
लेहिं प्रात उठि के तुव नामा । करहिं चित्र तव देखि प्रनामा ॥
तुमरे सुख सों सब सुख पावैं । छल तजि सदा तुमहिं गुन गावैं ॥
यह कहि भारत नैन भरि , आदर बदन छिपाय ।
दै असीस जिय सों स्तवहि , भई अदृश्य सुहाय ॥
बजे वृटिश डङ्का सघन , गड़गड़ शब्द अपार ।
जय रानी विकटोरिया , जै जुवराज कुमार ॥

## पूर्ण कोरस ।

उदयो भानु है आज या देश माहीं । रह्यो दुःख को लेसहू शेस नाहीं ॥
महाराज चक्रवर्त या भूमि आये । अरे लोग धावो बजावो वधाये ॥
छुटी तोप फहरी धुजा , गरजे गहकि निसान ।
भुवमण्डल खलभल भयो , राजकुमार प्रयान ॥

इति ।

—०:|:०—

# विजय बल्लरी।

—○*○—

अहो आज आनन्द का, भारत भूमि मंझार।
सब के हिय अति हर्ष क्यों, बाढ्यो परम अपार॥
आर्य्य गनन कों का मिल्यो, जो अति प्रफुलित गात।
सबै कहत जे आजु क्यों, यह नहि जान्यो जात॥
सब के मन सन्तोष अति, सब के मन आनन्द।
सब ही प्रमुदित देखियत, ज्यों चकोर लहि चन्द॥
कहा भूमि कर उठि गयो, कै टिकस भो माफ़।
जन साधारन कों भयो, किधौ सिविल पथ साफ़॥
नाटक अरु उपदेश पुनि, समाचार के पत्र।
कारामुक्त भए कहा, जो अनन्द अति अत्र॥
कै प्रतच्छ गोबधन को, जवनन छोड़ो बानि।
जो सब आर्य्य प्रसन्न अति, मन मह मंगल मानि॥

---

कहा तुम्हें नहि खबर खबर जय की इत आई।
जीति देश गन्धार शत्रु सब दिए भगाई॥
सब औगुन की खानि अयूब भज्यो अस लेके।
प्रविसी सैना नगर माहि जय डंका देके॥
मेरट कारागार बसो याकूब अभागो।
और सबै बबर दल इत उत बस इत भागो॥
गो भच्छक रच्छक बनि अंगरेजन फल पायो।
तोसो करि अति क्रोध शत्रु गन मारि भगायो॥
पचम पांडव जिमि सकुनी गन्धार पछाड़्यो।
हटिश रिषभ सितमि खरज काबुली मध्यम माड़्यो॥
रूम रूस उर सूल दियो ईरान दबायो।
हटिशसिंह को अटल तेज करि प्रगट दिखायो॥
प्रथम जबै काबुलपति कछु अभिमान जनायो।
तबै हटिश हरि गरजि कोपि वापै चढ़ि धायो॥

शेर अली भजि मांद समाधि प्रवेस कियो तब ।
ठहरि सकत कछु अली रग नायक उमडै जब ॥
रूम झूम दै घूम प्रथम तेहि आस बढाई ।
धोखा देकै अन्त घुस मनि पीछ दबाई ॥
खैबर दर अरगला कठिन गिरि सरित करारे ।
अरु हृदय सह तोडि तोडि रिपु कीन्हें सारे ॥
काबुल का बल करे ब्रिटिश हरि गरजि चढै जब ।
बन गरजी केहरी भजहि झट खर खच्चर सब ॥
नीति विरुद्ध सदैव दूत बध के अघ सानै ।
रूस कुमति फसि इस आप सो आप नसाने ॥
सिंह चिन्ह की धुजा चढी बालाहिसार पर ।
जय देवी विजयिनी सोर भो काबुल घर घर ॥
पुनि परतिज्ञा चेति सत्य सों बदन न मोड्यो ।
खल दल बल दल मलि ठन सम अफगानहि छोड्यो ॥
नृप अबदुल रहमान कियो आदेश सुनाई ।
शुद्ध सत्य अरु दान वीरता उतय दिखाई ॥
तजि कुदेश निज सेन सहित सब सेनापति गन ।
भारत में फिर आइ बसे जय कहत मुदित मन ॥
ताही को उत्साह बढ्यो यह चहु दिसि भारी ।
जय जय बोलत मुदित फिरत इत उत नर नारी ॥

---

नहि नहि यह कारन नहीं , अहै और ही बात ।
जो भारत बासी सबै , प्रमुदित अतिहि लखात ॥
काबुल सों इन को कहा , हिये हरख को आस ।
ये तो निज धन नास सों , रन सों और उदास ॥
ये तो समुझत व्यर्थ सब , यह खोटो उतपात ।
भारत कोष विनाश सों , हिय अति ही अकुलात ॥
इति भीति दुष्काल सों , पीडित कर को सोग ।
ताहू पै धन नास को , यह बिनु काज कुयोग ॥
ऐंचो डिजरैली लिटन , वितय नीति के जाल ।

फसि भारत जरजर भयो , काबुल युद्ध अकाल ॥
सबहि भांति नृप भक्त जे , भारत वासी लोक ।
शस्त्र और मुद्रन विषय , करो तिनहु को रोक ॥
सुजस मिले अङ्गरेज कों , छोड़ रूस को रोक ।
बढै वृटिश वाणिज्य पै , हम कों केवल सोक ॥
भारत राज सम्भार जों , कछु काबुल मिलि जाइ ।
जज्ज कलक्टर होइहैं , हिन्दू नहिं लित धाइ ॥
ये तो केवल मरम हित , द्रव्य देन हित होन ।
तासों काबुल युद्ध सों , ये जिय सदा मलीन ॥
इन के जिय के हरख को , और हि कारन कोय ।
जो ये सब दुख भूलि कैं , रहे अनन्दित होय ॥

---

अब जानी हम बात जौन अति आनद कारी ।
जासों प्रमुदित भए सबै भारत नर नारी ॥
नृप रहमान अयूब दोऊ मिलि कलह मचाई ।
अन्त प्रबल ह्वै लिय अयूब गन्धार छुड़ाइ ॥
आदि वश नव वश दोऊ काबुल अधिकारी ।
जाहि जाति मन चहैं करै निज नृप बलधारी ॥
यामें हमरो कहा कउन उन सों मम भाता ।
आर पड़ें मिलि लड़ें भिड़ें झगड़ें सब भ्राता ॥
दृढ़ करि भारत सीम बसै अंगरेज सुखारे ।
भारत अस्तबस्त हरित करहिं सब आर्य दुखारे ॥
शत्रु, मित्र, लड़वाइ दूर रहि लखिय तमासा ।
प्रबल देखिए जाहि ताहि मिलि दीजै आसा ॥
लिबरल दल बुधि भौन शान्तिप्रिय अति उदार चित ।
पिछली चूक सुधारि अबै करिहैं भारत हित ॥
खुलिहै "लोन" न युद्ध बिना लगिहै नहिं टिक्कस ।
रहिहै प्रजा अनन्द सहित बढ़िहै मन्त्री जस ॥
यहै सोचि आनन्द भरे भारत बासी जन ।
प्रमुदित इत उत फिरहि आज रच्छित लखि निज धन ॥

---

# मुंहदिखावनी।

## राजकुमार श्रीड्यूक अफ एडिनबरा की नवबधू को।

आजु अतिहि आनंद भयो बाढ्यौ परम उछाह।
राजदुलारी सों सुनत राज कुवर को व्याह ॥ १ ॥
राज घर बसैं सुख भयो मिटे सकल दुखदुन्द।
मेरी बहू सुलच्छनी प्रगन दियो आनन्द ॥ २ ॥
द्वार बधाई तोरनै मनि गन मुकता माल।
धाई धाई फिरत हैं कहत बधाई बाल ॥ ३ ॥
विद्या लक्ष्मी भूमि अरु तुव प्यारी तरवारि।
राज कुवर। ये सौत लखि मोंही हारि निहारि ॥ ४ ॥
"देह दुलहिया को बढ़ै ज्यौं ज्यौं जोबन जोति।
त्यौं त्यौं लखि सौतैं सबै बदन मलिन दुति होति ॥ ५ ॥
मानौ मुख दिखरावनी दुलहिन करि अनुराग।
सास सदन मन ललन हू सौतिन दियो सुहाग" ॥ ६ ॥
महारानी विकटोरिया। धन धन तुमरो भाग।
लख्यौ बधू मुखचन्द तुम पूर्यो भाग सुहाग ॥ ७ ॥
रुस रुस सब के हिये भय अति ही हो जौन।
बधू। तुम्हारे व्याह सों उड्यौ फूस सो तौन ॥ ८ ॥
धन यह सबत मास पख धन तिथि धन यह वार।
धन्य घरी छिन लगन जेहि व्याहे राज कुमार ॥ ९ ॥
आए मिलि सब प्रजा गन नजर देन तुव धाम।
ठाढे समसुख देखिये नवत जुहारत नाम ॥ १० ॥
कोउ मनि मानिक मुकुत कोउ कोऊ गज को हार।
कनक रौप्य महि फूल फल लै लै धरत जुहार ॥ ११ ॥
तब हम भारत की प्रजा मिलिकै सहित उछाह।
लाए "आशा" दासिका लीजै एहि नरनाह ॥ १२ ॥
सेवा मैं एहि राखियो नवल बधू के नाथ।

यह भाग निज मानिके छनक न तजि है माथ ॥ १३ ॥
रूस मिले सों रेल के आगम गमन प्रचार ।
धन जन बल व्यवहार ने छोड़ो यह सुकुमार ॥ १४ ॥
तासों तुम्हरे कर कमल सौंपत एहि नर नाह ।
जब लो जीवै कीजियो तब लो कुंवर । निबाह ॥ १५ ॥
यह यालो सब प्रजन अति करि बहु लाड़ उमाइ ।
अति सुकुमारी लाडिलो सौंपत तोहि नर नाह ॥ १६ ॥
यह बाहर कछु नहि भई सही न गरमी सीत ।
आदर दै के राखियो करियो नित चित प्रीत ॥ १७ ॥
जो यासी जिय नहि रमै वा कछु जिय अकुलाय ।
सौंति बधू वा एहि लखै तो हम कहत उपाय ॥ १८ ॥
जब हम सब मिलि एक मत ह्वै तोहि करहि प्रनाम ।
फेरि दीजियो तब हमैं दै कछु और इनाम ॥ १९ ॥
जब लो धरनो सेस सिर जब लौं सूरज चन्द ।
तब लो जननी सह जियो राज कवर सामन्द ॥ २० ॥

इति ।

# श्रीरिपनाष्टक ।

जय जय रिपन उदार जयति भारत हितकारी । जयति सत्यपथपथिक जयति जन शोक विदारी ॥ जय मुद्रा स्वाधीन करन सासम दुखनाशन । भृत्यवृत्तिपद जय पीडित जन दया प्रकाशन ॥ जय प्रजा राज्यस्थापन कारण एरन दीन भारतविपद । जय भारत वासिहि देन गव मह्‌ा न्यायपति प्रथम पद ॥ १ ॥

जय जय हिन्दू उन्नति पथ अवरोध मुक्तकर । जय करबन्धन सम्पर थार जय जयति गुणाकर ॥ जय जन मिच्छन हेत समिति मिच्छा सत्थापक । जय जय गैतासित बरन सम समत मापक ॥ जय राज्य धुरंधर धीर जय भारत शिल्पोन्नति करन । जय परम प्रजावत्सल सदा सत्य प्रिय जय श्री रिपन ॥ २ ॥

राजनीति के पण्डित तुम जानत प्रयोग खट । स्तम्भन कीनो राजयाप्य करि घटल भीति खट ॥ जनदुख मारन उच्चाटन हैविष भाव जग । विद्वेषण स्वारथी मिलित दल सह न्यायमग ॥ आकर्षण मन सब जनन को निज उदार गुण प्रगट कर । जय मोहन मन्त्र समान निज वाक्य विमोहित देश बर ॥ ३ ॥

जय भारत नव उदित रिपनचन्द्रमा मनोहर । शुक्ल कृष्ण समतेज तदपि जस अपजस विधि कर ॥ जस चन्द्रिका विकासि प्रकाश्यो उन्नति मारग । वाक्य अमृत बरसाइ किए आल्हादित नर जग ॥ ससन्यक बगविल सों लसत जनमन कुमुद प्रफुल्ल तर । सत्ताइस रैन प्रकास सम सत्ताइस शुभ कर्म कर ॥ ४ ॥

जय तीरथपति रिपन प्रजा अघ शोक विनाशक । गंग जमुन सम मिलित तदपि जान्हवि मरजादक ॥ अक्षयबट सम अचल कीर्ति यापक मन पावन । गुप्त सरस्वति प्रगट कसौटी मिस दरसावन ॥ कलिकलुष प्रजागन भीति कों सब विधि मेटन नाम रट । जय तारन तरन प्रयाग सम जस चहु दिसि भव पै प्रगट ॥ ५ ॥

जदपि बाहुबल क्लाइव जीत्यो सगरो भारत । जदपि और लाटन हू को जग नाम उचारत ॥ जदपि हेसटिंग्‌ आदि साथ धन लै गये भारी ।

जदपि लिटन दरबार कियो सजि बड़ो तयारी ॥ पै हम हिन्दुन के हीय की भक्ति न काहू संग गई। सो केवल तुमरे संग रिपन छाया सी साथिन भई ॥ ६ ॥

शिवि दधीच हरिचन्द कर्ण बलि नृपति युधिष्ठिर । जिमि हम इन के नाम प्रात उठि सुमिरत हैं चिर ॥ तिमि तुम हू काह नितहि सुमिरि हैं तुव गुन गाई । यासों बढ़ो अनुराग कहो का सकत दिखाई ॥ हम राज-भक्ति को बीज जो अब लौं उर अन्तर धर्यो । निज न्यायनीर सों सींचि कै तुम यामैं अंकुर कर्यो ॥ ७ ॥

निज सुनाम के बरन किए तुम सफल सबहि बिधि । रिप सब किए उदास दई हिय राजभक्ति सिधि ॥ महरानी को पन राख्यो निज नवल रीतिबल । परि मध न्याव तुला के नप राख्यौ सम दुहु दल ॥ सब प्रजा पुजसिर आप को रिन रहि है यह सर्व छन । तुम नाम देवसम नित जपत रहि हैं हम है श्रीरिपन ॥ ८ ॥



# श्रीरिपनाष्टक।



जय जय रिपन उदार जयति भारत हितकारी। जयति सत्यपथपथिक जयति जन शोक विदारी॥ जय मुद्रा स्वाधीन करन सालस दुखनाशन। भृत्यवृत्तिप्रद जय पीड़ित जन दया प्रकाशन॥ जय प्रजा राज्यथापन करन हरन दीन भारतविपद। जय भारत वासिहि देन नव महा न्यायपति प्रथम पद॥ १॥

जय जय हिन्दू उन्नति पथ अवरोध सुलाकर। जय कारबन्धन मन्थर कार जय जयति गुणाकर॥ जय जन सिच्छन हेत समिति सिच्छा संस्थापक। जय जय सेतासेत बरन सम उन्नत मापक॥ जय राज्य धुरधर धीर जय भारत शिल्पोन्नति करन। जय परम प्रजावत्सल सदा सत्य प्रिय जय श्री रिपन॥ २॥

राजतन्त्र के पण्डित तुम जानत प्रयोग खट। स्तम्भन कीनो राजवाक्य करि भटलनीति पट॥ जनदुख मारन उच्चाटन इँविद्व भाव जग। विद्वे-षण स्वारथी मिलित दल मह न्यायमग॥ आकर्षण मन सब जनन कौं निज उदार गुण प्रगट कर। जय मोहन मन्त्र समान निज वाक्य विमोहित देश-वर॥ ३॥

जय भारत नव उदित रिपनचन्द्रमा मनोहर। शुक्ल क्षणा समतेज तदपि जस अपजस विधि कर॥ जस चन्द्रिका विकासि प्रकास्यो उन्नति-मारग। वाक्य अमृत वरसाइ किए आह्लादित नर जग॥ सतपक्ष अग-विल सो लसत जनमन कुमुद प्रफुल्ल तर। सत्ताइस रैन प्रकास सम सत्ता-इस शुभ कर्म कर॥ ४॥

जय तीरथपति रिपन प्रजा अघ शोक विनाशक। गंग जमुन सम मिलित तदपि जान्हवि मरजादक॥ अच्छयवट सम अचल कीर्ति थापक मन पावन। गुप्त सरस्वति प्रगट कमीशन मिस दरसावन॥ कलिकलुष प्रजागन भीति कौं सब बिधि मेटन नाम रट। जय तारन तरन प्रयाग सम जस चहु दिस सब पै प्रगट॥ ५॥

जदपि बाहुबल क्लाइव जीत्यो सगरो भारत। जदपि और लाटन हू को जन नाम उचारत॥ जदपि ईसटिंग आदि साथ धन लै गये भारी।

जदपि लिटन दरबार कियो सजि बडी तयारी ॥ पै हम हिन्दुन के हीय को भक्ति न काहू सग गई। सो केवल तुमरे सग रिपन छाया सी साथिन भई ॥ ६ ॥

शिवि दधीच हरिचन्द कर्ण वलि नृपति युधिष्ठिर। जिमि हम इन के नाम प्रात उठि सुमिरत हैं चिर ॥ तिमि तुम हू कहं नितिहि सुमिरिहैं तुव गुन गाई। यासों बढ़ि अनुराग कहो का सकत दिखाई ॥ हम राज भक्ति को बीज जो अब लौं उर अन्तर धर्यौ। निज न्यायनीर सों सींचि कै तुम वामें अंकुर कर्यौ ॥ ७ ॥

निज सुनाम के बरन किए तुम सफल सबहि विधि। रिपु सब किए उदास दई हिय राजभक्ति सिधि ॥ महरानी को पन राख्यो निज नवम रीतिबल। परि सब न्याय तुला मे नय राख्यो सम दुहु दल ॥ सब प्रजा पुंजसिर आप को रिन रहि है यह सर्व छन। तुम नाम देवसम नित जपत रहिहैं हम हे श्रीरिपन ॥ ८ ॥

# श्रीराजकुमार सुस्वागत पत्र ।

जाके दरसन हित सदा नैना मरत पियास ।
सो सुख चंद विलोकि हैं पूरी सब मन आस ॥
नैन बिछाए आपु हित आवहु या मग होय ।
कामल पावडे से किये अति कोमल पग जोय ॥

हे हे लेखनी आज तुझे मानतो बनना उचित नहीं है। क्योंकि इस भूमि की नायक ने चिर समय पीछे अपने प्यारी की सुधि ली है ।

आज तू भी आगत पतिका बन और सोरहो शृंगार करके इस पत्र रूपी रंगशाला में ऐसी मनोहर और मदमाती गत से चल के सब देखनेवाले मो हित हो हो के मतवाले से झूमने लगें और ऐसी फूलो की झड़ीलगा जिससे महाराज कुमार के कोमल चरनों को यह पत्रिका एक फूलके पावडे सी बन जाय ।

आज क्या कारण है कि उपबनों में कोकिलने धूम सी मचारक्खी है और भ्रमरे मदमाते होकर इधर से उधर दौडे दौडे फिरते हैं, वृक्षों को ऐसा कौन सा सुख हुआ है कि मतवालों की भांति झुक झुक के भूमि चूमि रहे हैं और लता सब ऐसी क्यों प्रमुदित हैं कि कुलटा नायका की भांति लाज छोड छोड के अपने नायक से लिपट रही है और फलों ने ऐसा क्या सुख पाया है कि अपना स्थान छोड छोड के उमगे हुए पृथ्वी पर टपके पडते हैं और फूलोंने किस के आने का समाचार सुन लिया है कि फूले नहीं समाते हैं, मालिनें शृंगार करके किस के हेतु यह कोमल और अनेक रंगके फूलों की माला गूथरही हैं और यह ठंढी पौन किस के अंग को छूके आती है कि सब के मन की कली सी खिली जाती है, नदियों और सरोवरों के पानी क्यों उछल उछल के अपना आनंद प्रकाश कर रहे हैं और उन में कमल की कलिया किस की स्तुति के हेतु हाथ बांधे खडी है हंस और चकोर ऐसी कुलेल क्यों करते हैं और बरषा बिना मोर क्यों नाच रहे हैं, पक्षी लोग बडे उत्साह से किसके आने की बधैया गाते हैं और हिरन लोग अपनी बडे बडे नेत्रों से किसके दर्शन को

भाग। में तृण छोड छोड के खड़े हो रहे हैं, खिडकियों में स्त्री लोग किसके हेतु पुतली सी एकाग्र चित्त हो रही हैं और सगक्त का सब साज किसके हेतु सजा है सुना है कि हमलोगों के महाराज कुमार आज इधर आनेवाले हैं फिर क्यों न हम भारतवर्ष के उद्यान में ऐसा आनन्द सागर उमगै ॥

भारतवर्ष के निवासी लोगों को अब इससे विशेष और कौन आनन्द का दिन होगा और इससे बढ के अपने चित्तका उत्साह और अधीनता प्रगट करने का और कौन सा समय मिलैगा। कई सौ बरस से हमलोग चातिक की भांति आसा लगाए थे कि वह भी कोई दिन ईश्वर दिखावैगा जिस दिन हम अपने पालनेवाले को इन नेत्रों से देखेंगे और अपना उत्साह और प्रीति प्रगट करेंगे। धन्य उस जगदीश्वर को जिसने आज हमारे मनोर्थ पूर्ण करके हम को उस अपूर्व निधि का दर्शन कराया जिस्का दर्शन स्वप्न में भी दुर्लभ था। धन्य आज का दिन और धन्य यह घडी जिस्में हमारे मनोर्थ के वृक्ष में फल लगा और अपना राजकुंवर को हमलोगों ने अपने नेत्रों से देखा, इस समै हमलोग तन मन धन जो कुछ न्योछावर करें थोडा है और जो आनन्द करें सो बहुत नहीं है। ईश्वर करै जबतक फूलों में सुगन्धि और चन्द्रमा में प्रकाश है और पद्मिनी नायक सूर्य्य जब तक उदयाचल पर उगता है और गंगा जमना जबतक अमृतधारा बहती है तबतक इनके रूप बल तेज औ राज्य की वृद्धि होय जिसमें हमलोग इनके कर कल्पवृक्ष की छाया में सब मनोर्थ से पूर्ण होकर सुख पूर्वक निवास करैं ।

कवित्त ।

जनम लियो है महारानी कोख सागर तें जामे तो कलंक कौन लेसहु लखायो है। सुभट समूह साथ सोहत हैं तारागन कुमुदहि तू न हिए हरख बढायो है ॥ चाहि रहे चाह सौं चकोर ह्वै प्रजा के पुंज बैरी तम निकर प्रकास तें नसायो है आनद असेस देवे हेत हिंद बीच आज कुंवर प्रतापी नखतेस बनि आयो है ॥ १ ॥

कोकिल समान बोलि उठे हैं सुकवि सबै कामदार भौर से बधाई लै लै धाए हैं। लागि उठो लाय बिरहीन कैसी बैरिन कौं बौरि उठे हाकिम रसाल से सुहाए हैं। फूलि के सफल से मनोरथ सबाही के नाचि उठे मोर से प्रजा के मन भाए हैं। साजि के समाज महारानी के कुंवर आजु देवें सुख साज रितुराज बनि आए हैं ॥ २ ॥

## दोहा ।

घरो आज सम्भ्रम कहा, जान परत कछु नाहि ।
बौरे से दौरे फिरत, फूले अंग न माहि ॥ १ ॥
धावत इत उत प्रेम सो, गावत हरख बढाय ।
आवत राजकुमार यह, कहत सुनाय सुनाय ॥ २ ॥
करत मनोरथ की लहर, सागर मन समुदाय ।
राजकुंवर सुखचन्द लखि, उमगि चल्यो अकुलाय ॥ ३ ॥

## अथ षट् ऋतुरूपक—बसन्त ।

आनद सो बौरो प्रजा, धाये मधुप समाज ।
मन मयूर हरखित भए, राजकुंवर रितुराज ॥ ४ ॥

## ग्रीष्म ।

तपत तरनि लिमि तेज अति, सोखत बैरि अपार ।
जीवन में जीवन करत, ग्रीषम राजकुमार ॥ ५ ॥

## वर्षा ।

प्रजा कृषिक हरषित करत, बरसत सुख जलधार ।
उमगाव मन नदिन को, पावस राजकुमार ॥ ६ ॥

## शरद ।

फूले सब जन मन कमल, नभ सम निरमल देस ।
विकसित जस की कौरवी, आयो शरद नरेस ॥ ७ ॥

## हेमन्त ।

मुरझावत रिपु बनज बन, अरिन कपावत गात ।
राजकुंवर हेमन्त बनि, आवत आज लखात ॥ ८ ॥

## सिशिर ।

पीरे सुख बैरी परै, पिकन बधाई दीन ।
सोरे घर सब जन भये, सिसिर कुमार नवीन ॥ ९ ॥

## विनय ।

विनवत जुग प्रफुल्लित जलज, करि कलि कौक समान ।
धुजा भुजा की छांह मे, देहु अभयपद दान ॥ १ ॥

---

# मनोमुकुलमाला ।

अर्थात्

राजराजेश्वरी आर्य्येश्वरी भारताधीश्वरी श्री १०८ विजयिनी
देवी के चरणतामरस में हरिश्चन्द्रसमर्पित
वाक्यपुष्पोहार ।

---

अथ इङ्गलेडी पारसीक वर्ण चिन्हिता *
## राजराजेश्वरी आर्य्या. ।

---

Gवहु Eस अCस बल हरहु प्रजन को Pर ।
सरU जमुना गग मैं जब लौ थिर जग नीर ॥ १ ॥
J Kवल तुव दास हैं नासहु तिन की R ।
बढे सY तेज नित Tको अचल लिलार ॥ २ ॥
भारत के Aकव सब V'र सदा बलPन ।
Bसहु बिखा ते रहैं तुमरे नितहि अधीन ॥ ३ ॥
ع ر ث ح ر सबै ب ر बिना काJ ।
गलै د नहि सत्रु को तुव सनमुख गुन धाम ॥ ४ ॥
अ,ई कीरति छई रहै अحहराज ।
بर بर बरनत सबै ے कवि याते आज ॥ ५ ॥
थाب थिर करि राज गन अपने अपने ठौर ।
तासौं तुमبहि भई महरानी जग और ॥ ६ ॥

---

* जीवहु ईस अतीस बल हरहु प्रजन की पीर। सरयू जमुना गगमैं जबलौं थिर जग नीर ॥ जे केवल तुव दास हैं नासहु तिनको आर। बढ़े सवाई तेज नित टीको अचल लिलार ॥ भारत के एकत्र सब वीर सदा बलपीन। बेसहु बिखा ते रहैं तुमरै नितहि अधीन ॥ घेरे है ऐरे सबै तेरै बिना कयाम। गलै दाल नहि सत्रु को तुव सन्मुख गुनधाम ॥ अमीनई कीरति छई रहै अभो महराज। बेर बेर बरनत सबै यै कवि याते आज ॥ थापे थिर करि राजगन अपने अपने ठौर। ताथौं तुमको नहि भई महरानी जग और।

### अथ अङ्कमयी *

## राजराजेश्वरी स्तुति।



करि बि४ देख्यो बहुत जग बिनु २स न १ ।
तुम बिनु हे बिकटोरिये नित ६०० पथ टेक ॥ १ ॥
६३ तुम परसैन लै ८० कहत करि १००६ ।
पै बिन७ प्रताप बल सत्रु मरोरे भौंह ॥ २ ॥
सो१३ती लोग सब बिल१७त सचैन ।
अ११ती जागती पै सब ६न दिन रैन ॥ ३ ॥
लखि तुव सुख २६मि सबै कै१८त अनन्द ।
निहचै २७ को तुम मैं परम अमन्द ॥ ४ ॥
जिमि ५२ के पद तरें १४ लोक लखात ।
तिमि भुव तुव अधिकार मोहि बिस्वै २० जनात ॥ ५ ॥
६१ खल नहिं राज मैं २५बन की बाय ।
तासों गायो सुजस तुव कवि ६ पद दरसाय ॥ ६ ॥
किये १००००००००००० बल १००००००००० के तनिकहि भौंह मरोर ।
४० को नहिं अरिन की सैन सैन लखि तोर ॥ ७ ॥
तुव पद १००००००००००००००० प्रताप को करत सुकवि पि१००००००० ।
करत १०००००००० बहु १००००० करि हीन तक अति थोर ॥ ८ ॥
तुम ३१ब मैं बड़ो तातें बिरच्यो छन्द ।
तुव जस परिमल ३ लहि अंक चित हरिचन्द ॥ ९ ॥

---

*करि बिचार देख्यो बहुत जग बिनु दोस न एक। तुम बिनु हे बिकटोरिये नित नव सौ पथ टेक॥
छतीस तुम पर सैन लै असी कहत करि सोह। पै बिनसात प्रताप बल सत्रु मरोरैं भौंह॥
सोते रहते लोग सब बिलसत रहत सचैन। अग्या रहतो जागतो पै सब छन दिन रैन॥
लखि तुव सुख छबि सोंह सबै कैसो रहत अनंद। निहचै सत्ता ईस को तुम में परम अमंद॥
जिमि बावन के पद तर चौदह लोक लखात। तिमि भुव तुव अधिकार मोहि बिस्वै बीस जनात॥
इकसठ खल नहिं राज में पवौ सघन की बाय। तासों गायो सुजस तुव कवि षटपद दरसाय॥
किये खरब बल अरब के तनिकहि भौंह मरोर। चालिस को नहिं अरिन की सैन सैन लखि तोर॥
तुव पद पद्म प्रताप को करत सुकवि पिकरोर। करत कोटि बहु लाख करि हीन तक अति थोर॥
तुम इक्तीसब में बड़ो तातें बिरच्यो छंद। तुव जस परिमल तीन लहि अंक चित हरिचंद॥

## भाषा सहज।



कविता।

धन्य धन्य दिन आजु को धन धन भारत भाग ।
अतिहि बढ़ायो सहज जिन दोऊ दिसि अनुराग ॥ १ ॥
आजु मान अतिही लह्यो आरज भारत देस ।
भारत को राजेसरी भए अनन्द बिसेस ॥ २ ॥
प्रथम असीरामा * भई दूजी भई न और ।
सो पूजी तुम बिजयिनी महरानी बनि ठौर ॥ ३ ॥
विजयमित्र जयविजयपति अजय क्रृष्ण भगवान ।
तारहि विजयिनी विजय नित दिन दिन सह सम्मान ॥ ४ ॥
नारी दुर्गा रूप सब † राजा क्रृष्ण समान ‡ ।
शक्ति शक्तिमत तुम दोऊ यासों अतिहि प्रधान ॥ ५ ॥
और देस के नृप सबै कहवावत महराज ।
सो मेटी जिय सत्य तुम ह्वैके राजधिराज ॥ ६ ॥
होइ भारताधीसरी आरजस्वामिनि ! आज ।
तुम हैं ¶ आरज जाति काह मिलयो धन यह राज ॥ ७ ॥

रंगचित्र ९

—लित —मुख ससि नाय ।
पौरजन सित— हि रत पठवाय ॥ १ ॥

---

* पद्मपुराण में भारत की ओतनी वाली असीरामा नामक देवी का विजयदशमी के दिन असी रूप में पूजन का विधान है जिस को इतिहास में Queen Semiremis कहते हैं।

† स्त्रियः समस्ता सकला जगत्सु, दुर्गापाठ।

‡ नराणां च नराधिप, श्री गीता।

¶ हिन्दू और अंगरेज।

(कारे) मुख ससिनाय ।
(हरे) पौर जन (सि) सित (लाल हि रत पठवाय ॥

# श्रीगणराजेश्वरी स्तुति।

### मरहठ छन्द में।

श्रीमत्सर्वगुणाम्बुधेर्जनमनोयाणोभिरुद्राजते
नित्यानन्दघनस्य पूर्णफलणाऽऽमारेर्जनाम् मिन्नम ।
यस्मि श्रीपरमेश्वरस्य जनताभाग्यैरवाप्तोदया
साम्राज्यैकनिकेतन विजयिनी देवी परोहृष्यते ॥ १ ॥
नानादीपनिवासिनो नृपतय स्वै रत्नमाद्वैर्नतै
रादेशाधरमानिका यदुदितां मालामिवाविभ्रति ।
यत्कीर्ति शरदिन्दुसुन्दरविर्भ्याप्नोति कृत्स्ना मही
सेय सर्वजनातिगत्वविभवा कामा गिरा गोचर ॥ २ ॥
एषा यद्यपि सार्वभौमपदवीं प्राप्ता प्रतापैर्निजै-
र्विख्यातमहीधराग्निसमैर्भूपालमेकव्रते ।
आर्यावर्तजमत्यभाग्यनिवहैर्भूयोऽधुनोदित्वरे
सौहृत्याजनयन्मुद मनसि न साऽऽर्येश्वरीति प्रथाम् ॥ ३ ॥
कर्णाकर्णिकया गते श्रुतिपथ वार्तास्मृतेऽस्मिन्वय
विन्दामो यममन्दमात्तपुलका आनन्दमु सततम् ।
अप्राप्यातितनो तनावसर तेनैव सचोदिता
श्रीमत्या परमेश्वराच्चिरतर सम्प्रार्थयाम शिवम् ॥ ४ ॥
दीनानाथजनावनोद्यतमना मानादिनानाविध-
श्रीमत्सर्वगुणावनिर्नयघना समोदयित्री बुधान् ।
जीयादुज्ज्वलकीर्तिरातिशमिनो सूर्ति परस्य शितु
पुत्रैरात्मसमै सम विजयिनी देवी सहस्र समा ॥ ५ ॥

---

غزل بابو ہریشچندر صاحب

رسا تخلص

مادهٔ تاریخ

ورود بادشاہ شاہان ہندوستان

سنہ ۱۸۷۶

—o—

۱ اوسکو شاہنشاہی دربار مبارک ہووے *
قیصر ہند کا دربار مبارک ہووے *
۲ بعد مدت کے ہیں دہلی کے پھرے دن یارو *
تخت طاؤس طلاکار مبارک ہووے *
۳ باغباں پھولوں سے آباد رہے صحن چمن *
بلبلو گلشن بے خار مبارک ہووے *
۴ اہل اسلام و ہنود ہیں شیخ و برہمن دونوں *
سبحہ انکو اونہیں زنار مبارک ہووے *
۵ مژدہ اہل کہ پھر آئی ہے گلستاں میں بہار *
میکشو خانۂ خمار مبارک ہووے *
۶ دوستوں کے لیئے شادی ہو عدو کو غم ہو *
خار اونکو انہیں گلزار مبارک ہووے *
۷ رمز موں نے بہت بس کریئے اب تو رسا *
یہ مبارک بڑی گفتار مبارک ہووے *

स्वर्गवासी।

## कुमार श्री अनवरत वर्णन ।

अन्तर्लापिका ।

छप्पय ।

धस हित सानुस्वार देव बाणी मधि का है ? ।
अवहि भाषा माहि कहा सब भाखन चाहै ? ।
को तुव हाथो सदा ? दान तुम नितहि करत किमि ? ।
का तुव मीठे सुनत ? कहा सोहत नागिन जिमि । ।
महरानी तुम कह का कहत ? अरि सिर पैं तुम का धरत ।
का जल की सोभा ? कौन तुव सैन सदा निज भुज करत ? ॥ १ ॥
तुम समरि मैं कहा ? कौन रच्छा तुव करई ? ।
का करि कै तुव सेस सत्रु को बल परिहरई ? ।
कैसो तुव जन हियो ? ततो बाचक का भाखा ? ।
तुव अरि सिर नित कहा ? कौन जल बरसत खासा ? ।
तुव पग समर में का करत ? कौन प्रथम पाताल कहि ? ।
आमोदित कासों तुव बमन ? का ह्वै परदल परत महि ? ॥ २ ॥
तुव धन कासों है बढ़ि ? को पुनि देय जवन को ? ।
कौन सुस्वर ? तुम करत कहा अरि देखि भवन को ? ।
नर को सोभा कहा ? होत रन से कह तुव घरि ? ।
पर सों कायर कहा न ? तुम किमि चलत सैन दरि ? ।
तोहि बान चलावन को सदा कहा परी पर फौज लखि ? ।
कह बाजि उठत घन गाजि जिमि साजत तोहि रन लखि हरखि ॥ ३ ॥
कह सितार को सार ? मत्रु के किमि मन तेरे ? ।
काको मार प्रहार सीस अरि हने घनेरे ? ।
का तुम सनहि देत सदा उनतिसए ह्वो दिन ? ।
कहा कहत स्वीकार समय कछु अवसर के छिन ? ।
को महरानी को पति परम सोभित स्वर्गहि ह्वै रह्यो ? ।
अनवरत एक छत्तीस इन प्रश्नन को उत्तर कह्यो ? ॥ ४ ॥

( यथा—अन, अव, अर, अत इत्यादि क्रम से छत्तीसो प्रश्न के उत्तर केवल अनवरत इन चारही अक्षरों में से निकलते हैं )

# श्रीराजकुमार शुभागमन वर्णन

—○॰○—

स्वागत स्वागत धन्य तुम भावी राजधिराज ।
भई सनाथा भूमि यह परसि चरन तुव आज ॥
"राजकुअर आओ इतै दरसाओ मुखचन्द ।
बरसाओ हम पै सुधा बाढ्यो परम अनन्द ॥
नैन बिछाए आपु हित आवहु या मग होय ।
कमल पावड़े ये किए अति कोमल पग जोय" ॥
साचहु भारत मै बढ्यो अचरज सहित अनन्द ।
निरखत पच्छिम सों उदित आजु अपूरब चन्द ॥
दुष्ट नृपति बल दल दल्यो दीना भारत भूमि ।
लहिहै आजु अनन्द अति तुव पद पङ्कज चूमि ॥
बिकसित कीरति कैरवो रिपु बिरही अति छीन ।
उडुगन सम नृप और सब लखियत तेज बिहीन ॥
स्रवत सुधा सम बचन मधु पोखत औषधिराज ।
त्रासत चोर कुमित्र खल नन्दत प्रजा समाज ॥
चित चकोर हरखित भए सेवक कुमुद अनन्द ।
मिट्यो दीनता तम सबै लखि भूपति मुखचन्द * ॥
मन मयूर हरखित भए गए दुरित दव दूरि ।
राजकुअर नव घन सरस भारत जीवन मूरि ॥
हृदय कमल प्रफुलित भए दुरे दुखद खल चोर ।
प्रगट्यो तेज जहान रवि भूपति आगम भोर ॥
नन्दनपति प्यारो सचो दड बज्र गज जान ।
मलोवर सुर सह लसत नृपसुत इन्द्र समान ॥

---

* तिमि कुचक्र ।

भये लहलहे नर सबै उलह्यो प्रजा समाज ।
बन्दी पिक गावत सुजस राजकुअर रितुराज ॥
विदलित रिपु गज सीस नित नख बल बुद्धि प्रभाव ।
जन बन पथि मम अति प्रबल हरि भावी नरराव ॥
मेलाहू सों बढि सबै सज्यो नगर को साज ।
बुढवामंगल तुच्छ कहं लखि नव मंगल आज ॥
ललित प्रकासो धुज सजे परकासी आनन्द ।
राका सी कासी पुरी लखि भूपति सुखचन्द ॥
नौबत धुनि मजीर सजि चचल धुज फहराय ।
कासी तुमहिं मिनार मिस टेरति हाथ उठाय ॥
मरवट मथिए बसन धुज मौरी तोरन लाय ।
दुलही सी कासी पुरी उलही नव बर पाय ॥
जिमि रघुबर आए अवध जिमि रजनी लहि चन्द ।
तिमि आगमन कुमार के कासी लह्यो अनन्द ॥
मधुबन तजि फिर आइ हरि ब्रज निवसे मनु आज ।
ऐसो अनुपम सुख लह्यो तुम कहं निरखि समाज ॥
घरघर में मनु सुत भयो घरघर मैं मनु व्याह ।
घरघर बाटो सम्पदा तुव आगम नरनाह ॥
जैसे आतप तपित कों छाया सुखद गुनात ।
जवनराज के अन्त तुव आगम तिमि दरसात ॥
मसजिद लखि बिसुनाथ ढिग परे हिए जो घाव ।
ता कहं मरहम सरिस यह तुव दरसन नरराव ॥
कुअर कहा हम लेहिं तोहि ठौर न कहू लखाय ।
दृग मग ह्वै हमरे हिए बैठहु प्रिय तुम आय ॥
कुअर कहा आदर करें देहिं कहा उपहार ।
तुव मुख ससि आगे लसत तृन सम सब ससार ॥

---

पै क्षेवल अति सुद्ध जिय करि यह देहि असीस ।
सानुज माता सहित तुम जीवो कोटि बरीस ॥
जबलौ वानी वेद को जबलौं जग को जाल ।
जबलौं नभ ससि सूर अरु तारागन को माल ॥
जबलौ गङ्गा जमुन जल जबलौ भयौ नदीस ।
जबलौं कवि कविता सुथिर जबलौ भुव अहि सीस ॥
जबलौं सुमन सुबास पर मत्त भवर सचार ।
जबलौ कामिनि नयन पर होहि रसिक बलिहार ॥
जबलौ तत्व सबै मिले गठे सबै परमानु ।
जबलौ इस्वर अस्तिता तबलौ तुम नरभानु ॥
जिओ अचल लहि राजसुख नीरुज बिना बिवाद ।
उदय अस्त लौं मेदिनी पालहु लहि सुख स्वाद ॥
पहरू कोउ न लखि परै होय अदालत बन्द ।
ऐसो निरुपद्रव करौ राज कुंवर सुखकन्द ॥
लोहा ग्रह के काम मैं कलह दम्पती माहि ।
बाद बुधनहीं मैं सदा तुव राजत रहि आहि ॥
जाति एक सब नरन को जदपि बिबिध ब्योहार ।
तुमरे राजन लखि परै नेहो सब ससार ॥
रसना इक भासा अमित कहलौ देहि असीस ।
रहौ सदा तुम छत्र से होइ हमारे सीस ॥
भ्रात मात सह सुतन जुत प्रिया सहित जुवराज ।
जिओ जिओ जुग जुग जिओ भोगौ सब सुखसाज ॥

——

अग्रजोपम स्नेह पूजास्पद प्रिय कुमार

जब आप से कुछ भी कहने की इच्छा करते हैं तो चित्त में कैसे विविध भाव उत्पन्न होते हैं। कभी भारतवर्ष के पुरावृत्त के प्रारम्भ काल से आज तक जो बड़े २ दृश्य यहां बीते हैं और जो महा युद्ध महा शोभा और महा दुर्दशा भारतवर्ष की हुई है उन के चित्र नेत्र के सामने खिंच जाते हैं, कभी हिन्दुओं की दीन दशा पर करुणा उत्पन्न होती है। कभी स्नेह कहता है कि हां यही अवसर है खूब जी खोल कर जो कुछ हृदय में बहुत काल से भाव और उद्गार संचित हैं उन को प्रकाश करो पर साथ ही राजभक्ति और आप का प्रताप कहता है कि खबरदार हद से आगे न बढ़ना जो कुछ बिनती करना बड़ी नम्रता और प्रमाण के साथ। इधर नई रोशनी के शीचित युवक कहते हैं "दिल्लीश्वरो वा जगदीश्वरो वा" सुनते सुनते जी थक गया कोई मस्तिष्क की बात कहो। उधर प्राचीन लोग कहते हैं हमारे यहां तो सर्व्व देव मयोनृप लिखा ही है जितना बन सके इनका आदर करो। कितने यहां के निवासी ऐसे मूढ़ हैं कि इन बातों को अब तक जानते ही नहीं। जाने कहां से हजारों बरस से राज सुख से वंचित हैं। आजतक ऐसा शुभ संयोग आया ही न था कि आप सा सुखद स्वामी हमको नेत्र गोचर हो। इसी से तो आप के आगमन से हम लोगों को क्या आनन्द हुआ है वह कौन जान सकता है। प्रिय! हम सब स्वभाव सिद्ध राजभक्त हैं। बिचारे छोटे पद के अंगरेजों को हमारे चित्त की क्या खबर है वे अपनी ही तीन छटांक पकाने जानते हैं। अतएव तो दोनों प्रजा एक रस नहीं हो जाती, आप दूर बसे, हमारा जी कोई देखने वाला नहीं बस छुट्टी हुई। आप के आगमन के केवल स्मरण से हृदय गद्‌गद और नेत्र अश्रु पूर्ण हमी लोगों के हो जाते हैं और सहज में आप पर प्राण न्योछावर करने वाले हमी लोग हैं क्योंकि राजभक्ति भरतखंड की मिट्टी का सहज गुण और कर्त्तव्य धर्म है पर कोई कलेजा खोल कर देखने वाला नहीं। जाने दो इन पचड़ों से क्या काम। जब आप का आगमन सुना तभी से आप के यश रूपी कीर्त्तिस्तम्भ को आप के शुभागमन के स्मरणार्थ स्थापन करने की इच्छा थी पर आधि व्याधि से वह सुयोग तब न बना। यद्यपि कविता कलाप तो उसी समय समाचार पत्रों में सूचना दे कर एकत्र किया था परन्तु उन का प्रकाश न भया था सो अब जब कि हम दोनों की अवलम्ब अम्ब श्रीमती महारानी ने

भारतराजराजेश्वरी का पद ग्रहण किया और इस महत् मान से भारतवर्ष को अपनी अपार कृपा से सहज कृतकृत्य किया तो इसी शुभ मंगल अवसर पर यह पुस्तक प्रकाश करके हम भी आप के कोमल चरणों में समर्पित करते हैं कृपा पूर्वक स्वीकार कीजिये और इस को कविता नहीं वरंच अपनी प्रजा के चित्त का पूर्ण उद्गार और समुच्छ्वास समझिए। जिस तरह आप और अनेक कौतुक देखते हैं कृपा पूर्वक इस प्रजा के चित्त रूपी शातश्री ग्रीष्म से ( क्योंकि वह आप के वियोग और अपनी दुर्दशा से संतप्त हो रहा है ) बनी हुई सैरबीन को भी सैर कीजिये और इस परिश्रम को क्षमा कीजिए जो इस के पढ़ने में हो क्योंकि हमने तो चाहा कि थोड़ा ही लिखें और यह बहुत थोड़ा ही है पर आप को श्रम देने को बहुत है।

१ जनवरी १८७७ ई० } हरिश्चन्द्र

# मानसोपायन ।

## हिन्दी भाषा ।

श्रीमन्महाराजाधिराज परमप्रतापी श्रीयुत महाराजकुमार प्रिन्सआफ वेल्स शुभागमन सम्बन्धी कविता श्री बद्रीनारायण द्वारा ।

### दोहा ।

राज कुमारा गमन सुनि , बाढ्यो चित मैं चाह ।
कीरति यश बरणन करत , तासु सहित उछाह ॥ १ ॥
इक मुख सौं क्यों कहि सकू , कीरति अगम अपार ।
सेस सकै नहि गाय करि , सीस हजार हजार ॥ २ ॥
तदपि यथा मति कहत हौं , श्री गुरु चरणहि ध्याय ।
जिमि पिपील जलजलधिकहु , श्रम करि चाहत थ्याय ॥ ३ ॥
महरानी विक्टोरिया , लण्डन जासु निवासु ।
रिपु चखचौंधी देत रण , युद्धि प्रभाकर जासु ॥ ४ ॥
जासु राजसी साज लखि , सुरपतिहू सरमात ।
धर्म राज से जात ठगि , देखि अदालत बात ॥ ५ ॥
पीनलकोडरु पुलिस पुनि , मैजिसट्रेटी देखि ।
निज करतब गुनि वृथा यम , सम अमलन अवरेखि ॥ ६ ॥
धूम्राकस तोपैं घडी , रेल तार सुविसेखि ।
विसुकर्मो बौरे भये , किलन पुलन अवरेखि ॥ ७ ॥
शोक व्याधि से ग्रसित भे , धन्वन्तर ऋषि राज ।
लखि महौषधालयन मह , डाकतरन के काज ॥ ८ ॥
शारद शुक गजाननहु , सेवहु सभय विसेखि ।
कालिज युनीवरसिटिन , इस्कूलन अवरेखि ॥ ९ ॥
नोट करेन्सी अमिसरी , टिकट स्टाम्प ढेर ।
पेखि चरित्र देख यह , सोचत खरे कुवेर ॥ १० ॥
अत्यागमन जहाज को , सिन्धु माह लखि नित्त ।
त्याग भवन भजिनी चहत , बरुण सशंकित चित्त ॥ ११ ॥

## सोरठा ।

देवन को यह हाल , औ उपमन को को गने ।
रानी परम कृपाल , श्री कुइन विक्टोरिया ॥ १२ ॥

## सवैया ।

जाकी प्रजा सदा निर्भय सोवती काटती चोर सदा मन मानो ।
बद्रो नारायन न्याय प्रबन्ध सों कोऊ न काहू सों बैर सनानो ॥
तो सम कोऊ न राज लख्यो थक्यो ढूंढि मिलै नहि दुष्ट निसानो ।
श्री टक्टोरिया या जग में चिरजीव रहो विक्टोरिया रानी ॥ १३ ॥

## दोहा ।

जिन मारो सब दुष्ट जन , भली भांति दै दण्ड ।
जयति कुइन विक्टोरिया , परम प्रताप प्रचण्ड ॥ १४ ॥
न्याय चन्द्र पङ्कज यवन , नासि ग्रस्त हिम पाहि ।
भारत कुमुद विकासि निज , राज यामिनी माहि ॥ १५ ॥
जासु राज में सब प्रजा , सोवत नर्भय होय ।
जासु राज में दुष्ट जन , काटत चोर न रोय ॥ १६ ॥
जासु राज में यवन सब , बोलत सोधो बैन ।
जे नित छूरी टेवती , अब ग्रीवा उसरैन ॥ १७ ॥
जे नित लाखन जीव को , हतत हती बिन काज ।
सीधी भूपण धारिती , निसदिनपटत निवाज । १८ ॥
जे छा को सुनती नखत , लेत चेठ वार मूछ ।
ते अब नजर बचावती , जात दबाये पूछ ॥ १९ ॥
देवालय विच घुसि करत , जौन विविध उतपात ।
ते उत तनिक विलोकतहि , कोउन धक्के खात ॥ २० ॥
अग्नि मांहि जरि नाइवी , इ जइ हती निवाह ॥
तह बिधवा युवतीन के , होते पुनर विवाह ॥ २१॥
जहि भय वस भारत सुता , जन्मत तुरत मरात ।
ते निमक अब पढ़ा हित , इस्कूलन में जात ॥ २२ ॥
वाह गन वरणन कोजिये , कोरति अमित अपार ।
शवतई यकिहैं गुरु , पै नहि पैहैं पार ॥ २३ ॥

